नैतिक और धार्मिक मान्यताओं की आलोचना की। इस प्रकार, श्री हर्ष, 'नैषध चरित्त' में उनके मत का प्रतिनिधित्व करते ऐसा कहते हैं, 'शास्त्र का यह मत कि यज्ञ करने से अनोखे फल प्राप्त हो सकते हैं, अनुभव द्वारा साक्षात् बाधित होता है, और वे पत्थर तैरते हैं ऐसी पुराण गाथा जैसे ही असत्य हैं। जो बुद्धिहीन हैं और कार्य शक्तिहीन हैं, वे ही वैदिक यज्ञ द्वारा अपना निर्वाह करते हैं या त्रिदण्ड धारण करते हैं या कपाल पर राख मलते हैं। वर्ण की पवित्रता का कोई नैश्चित्य नहीं है, क्योंकि पुरुष और स्त्रियों की अनियंत्रित काम-वासना को देखते यह कहना असम्भव है कि कोई भी गोत्र किसी भी कुल में इतिहास में शुद्ध रखा गया है, चाहे फिर मातृपक्ष या पितृ-पक्ष हो। मनुष्य अपने को पवित्र और शुद्ध रखने में विशेषतया तत्पर नहीं है और स्त्रियों को हरम से रखने का ईर्ष्या के सिवाय और कोई कारण नहीं है, यह सोचना अन्यायपूर्ण है कि अनियंत्रित स्त्री-भोग से पाप होता है, या पाप से दुःख होता है और पुण्य से परलोक में सुख मिलता है, क्योंकि जब हम बहुधा देखते हैं कि पापी लोग उन्नति करते हैं और पुण्यशाली पीड़ा पाते हैं तो परलोक में न जाने क्या होगा?' वेद और स्मृति निरन्तर एक दूसरे के विरोध में आते हैं और टीकाकारों की चालाकी से ही उनमें संगति की जाती है, यदि ऐसा ही है, तो फिर कोई ऐसे मत में क्यों न आस्था रखे जिसमें स्वेच्छाचार मान्य हो? ऐसा माना है कि अहं शरीर से सम्बन्धित है, किन्तु जब यह देह जल जाता है तो पाप-पुण्य का क्या बाकी बचता है और अन्य अहं-अन्य शरीर द्वारा अनुभव करने के लिए कुछ बाकी भी बचता है, बचता भी तो वह मुझे पीड़ा नहीं कर सकता। यह मानना हस्यास्पद है कि कोई मृत्यु के बाद कुछ भी स्मरण रखे या यह कि मृत्यु के बाद कर्म-फल मिलेंगे, या यह कि ब्राह्मणों को मृत्यु के बाद भोजन कराने से तथाकथित मृतात्मा को किसी प्रकार का संतोष होगा। फूलों से प्रतिमा-पूजा या पत्थर की पूजा या धार्मिक रीति के तौर पर गंगा-स्नान नितान्त हास्यास्पद है। मृतात्मा के लिए श्राद्ध करना निरुपयोगी है, क्योंकि यदि भोजन की भेंट मृतात्मा को संतुष्ट कर सकती है तो यात्रियों की भूख भी, उनके घर वालों द्वारा घर में ही भोजन की भेंट देने से, संतुष्ट हो सकती है। वास्तव में, शरीर की मृत्यु और नाश के साथ सभी कुछ अन्त हो जाता है, क्योंकि शरीर के राख हो जाने पर कुछ भी बाकी नहीं बचता। जबकि आत्मा नहीं है, पुनर्जन्म नहीं है, ईश्वर और परलोक नहीं है, और जबकि शास्त्र, लोगों को धोखा देने में रत पुरोहितों के उपदेश मात्र हैं, और पुराण केवल मिथ्या कपोल-कल्पित वर्णन और कल्पित वार्ताएँ हैं, तो हमारे जीवन का एक आदर्श आचरण केवल विषय-सुख-भोग ही है। पाप और पुण्य का कोई अर्थ नहीं है, वे केवल शब्द ही शब्द हैं जिससे डरकर लोग पुरोहितों का स्वार्थ साधने वाले आचरण करने पर बाध्य होते हैं। दर्शन के क्षेत्र में चार्वाक भौतिकवादी हैं और पृथ्वी, जल, वायु और अग्नि के दृश्य अणु और उनके संयोग से परे और किसी को नहीं मानते, तर्क-शास्त्र के क्षेत्र में, प्रत्यक्ष के सिवाय किसी प्रमाण को नहीं मानते, वे कर्मफल पुनर्जन्म और आत्मा का निषेध करते हैं। एक ही वस्तु जिसमें वे रुचि रखते हैं वह क्षणिक इन्द्रिय-सुख है, इन्द्रिय-सुखों का अबाध भोग है। वे वर्तमान सुख को भविष्य के सुख के लिए त्यागने में विश्वास नहीं करते थे, वे सर्वांगीण सुख की वृद्धि और सम्पूर्ण जीवन के स्वास्थ्य का उद्देश्य नहीं रखते थे, जैसाकि हम चरक

की प्रणाली में पाते हैं, उनके लिए आज का कपोत कल के मयूर से अधिक मूल्यवान् है, आज पास में ताँबे का सिक्का होना भविष्य के अनिश्चित मोहर से अधिक अच्छा है ।[1] इस प्रकार इसी क्षण के इन्द्रिय-सुख को ही वे चाहते थे, और वर्तमान सुख का त्याग करने वालों की दूरदर्शिता, संयम या अन्य सावधानी के व्यवहार को अबुद्धिमानी और मूर्खता कहते थे । ऐसा नहीं लगता कि उनके सिद्धान्त में निराशावाद था । उनकी नैतिकता, उनके दार्शनिक और तर्क-सिद्धान्त से अनुमित होती थी कि इन्द्रिय के विषय और इन्द्रिय-सुख ही केवल हैं और अतींद्रिय या परात्पर जैसी कोई सत्ता नहीं है, और इस प्रकार सुखों में किसी प्रकार गुण-दृष्टि में स्तर-भेद नहीं है और कोई कारण नहीं है कि हम क्यों अपनी इन्द्रिय-सुख की सामान्य प्रवृत्ति पर किसी प्रकार का निरोध रखें ।

---

1 वरमद्य कपोतः श्वो मयूरात्
वरम संशयिकात् निष्कादसंशयिकः
कार्षापण इति लोकायतिकाः ।

—काम सूत्र, 1. 2. 29,30

डा० दासगुप्त लिखित 'भारतीय दर्शन का इतिहास' भारतीय दर्शन की समस्त शाखाओं की प्रामाणिक मीमांसा प्रस्तुत करने वाला विद्वज्जन-समादृत श्रेण्य ग्रन्थ है। अद्भुत प्रतिभा और मीमांसा-शक्ति सम्पन्न इस विद्वान् ने पाँच खण्डों में भारतीय दर्शन के सिद्धान्तों, सरणियों, ग्रन्थों, ग्रन्थकारों आदि का जो आलोचनात्मक तुलनात्मक एवं तलस्पर्शी विवेचन प्रस्तुत किया है उसे विद्वान्, प्राध्यापक, छात्र आदि सभी जिज्ञासु संदर्भग्रन्थ के रूप में प्रयुक्त करते हैं। इसमें मूल ग्रन्थों के संदर्भ एवं उद्धरणों सहित पृथक्-पृथक् शाखाओं का विवरण एवं इतिहास उपलब्ध हो जाता है।

इस ग्रन्थ के तीसरे खण्ड में वेदान्त की दाक्षिणात्य शाखाओं का विवेचन करते हुए लेखक ने ग्रन्थ की विषयवस्तु की सीमाओं से कुछ बाहर जाकर भी आलवार भक्तों के दार्शनिक क्षितिजों का स्पर्श कर लिया है और उनकी तमिल कृतियों के आधार पर वैष्णव दर्शन के विवेचन को उपबृंहित किया है। रामानुज और निम्बार्क की दार्शनिक परम्परा तथा भास्कर और विज्ञानभिक्षु के दर्शन का विवेचन कर लेखक ने कुछ पुराणों के दार्शनिक विचारों का भी संकलन एवं मीमांसन किया है। तदनन्तर नास्तिक दर्शनों का विवरण भी उपलब्ध है।

**मूल्य : 50.00 रुपये**